परस्पर कथोपकथन। दुःखित इन्द्राणी का अपने गुरु बृहस्पति के घर पर जा
वहांपर गुरु की स्तुति। हे गुरो! मेरी रक्षा करो गुरु के समान कोई प्रिय।
धर्म नहीं है। गुरु के रुष्ट होनेपर कोई रक्षा नहीं कर सकता है।

गुरुर्विष्णुर्गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्देवोमहेश्वरः। गुरुर्धर्मो गुरुः शेषः सर्वात्मा निर्गुणो गुरु
अभीष्टदेवे रुष्टे च गुरुः शक्तो हि रक्षितुम्। गुरौ रुष्टेऽभीष्टदेवो नहि शक्तश्च रक्षि

इतना कहकर इन्द्राणी ऊँचे स्वर से रोने लगी। उसका रोदन सुन ता
भी रोने लगी। तब गुरु ने कहा हे तारे! इन्द्राणी का कल्याण होगा जल्दी
इन्द्र की प्राप्ति होगी। इन्द्राणी को तारा का उपदेश। शचीकृत गुरु स्तोत्र
पूजा समय पढ़ने से गुरुदेव प्रसन्न होते हैं तथा अन्य सम्पूर्ण मनोवाञ्छित फलों
प्राप्ति होती है।



शची का स्तोत्र सुन गुरुजी प्रसन्न हो बोले—हे पुत्रि! जैसे मेरे लिये कच
पत्नी पुत्री समान है वैसे ही तुम हो अतः तुम्हें कोई भी भय नहीं है पुत्र और शि
में कोई अन्तर नहीं। पिता, माता, गुरु, स्त्री, शिशु, अनाथ एवं बान्धवों को स
ही पुष्ट रखना ( पालन करना ) चाहिये। जो माता, पिता तथा गुरु में अ
मनुष्यों के समान बुद्धि रखता है उसकी पद-पद पर अपकीर्ति होती है। सम्प
से मदोन्मत्त हुआ पुरुष यदि गुरु का अपमान करता तो उसका जल्दी ही न
होता है। मैं इन्द्र की मोक्ष एवं तुम्हारी रक्षा करूँगा। कहा है—

शासितुं रक्षितुं शक्तः स एव गुरुरुच्यते।

नहुष के दूत ने इन्द्राणी के पास जाकर कहा देवि! नहुष के पास चलो तब गुरु ने कहा नहुष से जाकर कहो कि इन्द्राणी को यदि भोगना चाहते हो तो सप्तर्षियों से ढोई गई पालकी में बैठकर आओ। दूत ने राजा से सारी बातें कही तब नहुष ने तुरन्त सप्तर्षियों को बुलवाया। सप्तर्षियों ने कायर राजा से कहा हे पुत्र! तुम्हारी जो इच्छा हो सो वर मांगो। तब नहुष ने कहा यदि आप सब कुछ देसकते तो मुझे इन्द्राणी का दान दो। इन्द्राणी सप्तर्षियों का वाहन चाहती है अतः आप सब मेरी पालकी को वहन करो। राजा का वचन ऋषियों ने स्वीकार किया, वे वाहक हो गये। राजा ने उनको देर करते देखकर डाँटा तब क्रोधित हो दुर्वासा ने कहा कि तुम महान् अजगर होओगे। पुनः धर्मपुत्र के दर्शन से तुम्हारी मोक्ष होगी पश्चात् वैकुण्ठ की प्राप्ति होगी। राजा का सर्परूप होकर पृथ्वी पर गिरना। गुरु का इन्द्र को लाने के लिये जाना। इन्द्राणी को इन्द्र की प्राप्ति। सोमयाग का विधान।



नारायण बोले—इन्द्रदर्पभङ्ग का दूसरा वृत्तान्त सुनो। समुद्रमथन के समय दैत्यों को जीतकर इन्द्र बहुत गर्वित हो गया। तब श्रीकृष्ण ने बलि द्वारा इन्द्र का मद नष्ट करवाया। फिर अदिति के व्रत से तथा गुरु की स्तुति से राजा की प्राप्ति। कल्पान्तर में दुर्वासा द्वारा इन्द्र की लक्ष्मी नष्ट होना पुनः कृपालु मुनि द्वारा लक्ष्मी की प्राप्ति। लक्ष्मी के मद से मत्त हुए इन्द्र ने गौतमपत्नी अहल्या का अपहरण किया। पुनः गौतम के शाप से इन्द्र के शरीर में भग के से चिह्न हो गये। उसको देखकर ऋषिमुनि हँसे तथा देवता लज्जित हुए एवं बृहस्पति मृततुल्य हो गये। रवि की सहस्र वर्ष तपस्या करने से इन्द्र को सूर्य के वरदान से सहस्र एक

आँखें हो गई। नारदजी ने नारायण से इस विषय में प्रश्न किया। नारायण बोले—पुष्कर में तीर्थयात्रा के समय मन्दाकिनी तट पर स्नान करती अहल्या को इन्द्र ने देखा। कामी इन्द्र ने अहल्या के पास जाकर मधुरवाणी कहा—जितना कामशास्त्र को मैं जानता हूं उतना गौतमजी नहीं जानते। मेरे पास रहो इन्द्राणी को तुम्हारी दासी बना दूँगा। वह इतना कह अहल्या चरणों में गिर पड़ा। तब अहल्या ने कहा जिन पुरुषों का मन परस्त्री में उसका सब काम व्यर्थ है। परस्त्री का सेवन इस लोक में अपकीर्ति करनेवाला परलोक में नरक प्राप्ति का कारण होता है। गौतमस्त्री ने घरपर जाकर अपने से सब समाचार कहे। मुनि हँसे और इन्द्र की निन्दा की। इन्द्र का समय पा गौतमरूप से अहल्या के पास जाना। इन्द्र एवं अहल्या को गौतम का शाप। को उन्होंने भगाङ्क होने का शाप तथा अहल्या को महावन में पत्थर की मूर्ति का शाप दे अहल्या से कहा कि त्रेता में रामचन्द्रजी के पैर की अङ्गुली स्पर्श से मुक्ति होकर फिर तुम मुझे प्राप्त करोगी।

६२ संक्षेपेण श्रीरामचरित्रं अहल्यामोक्षणञ्च ८८

रामलक्ष्मणसमीपे शूर्पणखागमनम् ८८

हनुमन्तं दृष्ट्वा सीतायाः कथोपकथनम् ८९

नारदजी का भगवान् नारायण से प्रश्न कि स्वयम् दाशरथि राम ने प्रकार से गौतम की स्त्री अहल्या को मुक्त किया। हे महाभाग! सुख को देने भगवान् रामावतार को संक्षेप से मुझे कहिये। नारदजी के प्रश्न को भगवान् नारायण ने कहा कि ब्रह्माजी की प्रार्थना से त्रेतायुग में भगवान् स्वयं दशरथजी से कौशल्या में पैदा हुए। रामतुल्य गुणों से युक्त भरत का कैकेयी में और लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न का सुमित्रा में जन्म हुआ। विश्वामित्र से

राम-लक्ष्मण का सीता के पाणिग्रहण निमित्त मिथिला गमन। मार्ग में पाषाणरूप कामिनी को देख रामचन्द्रजी का विश्वामित्रजी से उसका कारण पूछना। विश्नामित्रजी से सम्पूर्ण रहस्य जानकर भगवान् राम का पैर की अङ्गुली का स्पर्श करना जिससे तत्क्षण ही उसका दिव्यरूप हो भगवान् को आशीर्वाद दे पति-मन्दिर में प्रस्थान करना। तदनन्तर राम का मिथिला जाकर धनुष तोड़ना तथा सीता से पाणिग्रहण। विवाहोपरान्त परशुरामजी का दर्पभङ्ग कर अयोध्या में आना। राजा दशरथ द्वारा पुत्र श्रीराम को राज्याभिषिक्त करने का उद्यम, जिसे देख भरत की माता कैकेयी का पहिले मांगे हुए राजा से दो वर लेना पहिले से राम को वनवास, दूसरे से भरत को राज्य मिलना। प्रेम में मोहित पिता को देख श्रीरामचन्द्रजी द्वारा समझाना।

तडागसतदानेन यत्पुण्यंलभतेनरः। ततोऽधिकञ्च लभते वापीदानेन निश्चितम्॥
दशवापीप्रदानेन यत्पुण्यं लभतेनरः। ततोऽधिकञ्च लभते पुण्यं कन्याप्रदानतः॥
दशकन्याप्रदानेन यत्पुण्यं लभते नरः। ततोऽधिकञ्च लभते यज्ञैकेन नराधिपः॥
दशयज्ञेन यत्पुण्यं लभते पुण्यकृज्जनः। ततोऽधिकञ्च लभते पुत्रास्यदर्शनेन च॥
दर्शने शतपुत्राणां यत्पुण्यं लभते नरः। तत्पुण्यं लभते नूनं पुण्यवान् सत्यपालनात्॥

नहि सत्यात् परो धर्मो नानृतात् पातकं परम्।
नहि गङ्गासमं तीर्थं न देवः केशवात्परः॥
नास्तिधर्मात्परोबन्धुर्नास्तिधर्मात् परं धनम्।
धर्मात्प्रियः परः को वा स्वधर्मं रक्ष यत्नतः॥

स्वधर्मे रक्षिते तात शश्वत् सर्वत्र मङ्गलम्। यशस्यं सुप्रतिष्ठा च प्रतापः पूजनं परम्॥
चतुर्दशाब्दं धर्मेण त्यक्त्वा गृहसुखं भ्रमन्। वनवासं करिष्यामि सत्यस्य पालनाय ते

श्रीराम का बल्कल वस्त्र धारण कर सीता और लक्ष्मण सहित वन के लिये प्रस्थान। पुत्र विरह में राजा का प्राणत्याग। समय पाकर रावण की बहिन शूर्पणखा का राम के पास आना; भगवान् राम के रूप पर मोहित हुई

शूर्पणखा का विवाह के लिये प्रस्ताव रखना। भगवान् का उसको उत्तर
हे मातः! मैं सपत्नीक हूं मेरा छोटा भाई लक्ष्मण अपत्नीक है अतः उसके पा
जाओ। राम के वचनों को सुन शूर्पणखा का लक्ष्मण के पास विवाहार्थ जा
एवं मनोरथ कहना। तब लक्ष्मण ने कहा हे मूढ़े! भगवान् श्रीराम को छोड़
जैसे दास की इच्छा करती हो मेरी पत्नी होने पर तुम्हें सीता की दासी बन
पड़ेगा। इसलिये सीता की ही सपत्नी बनो मैं तो तुम्हारी पुत्ररूप से सेवा करूँ
तत्पश्चात् निराश हुई राक्षसी का दोनों को शाप। जो तुम काम से पीड़ित
स्वयं उपस्थित स्त्री का त्याग करते हो इसलिये दोनों पर विपत्ति आये
जैसे मोहिनी के शाप से ब्रह्मा, रम्भा के शाप से दक्ष, उर्वशी के शाप से अश्वि
कुमार, मेना के शाप से कुबेर, घृताची के शाप से कामदेव, मदालसा के शाप
बली और मिश्रकेशी के शाप से बृहस्पति की स्त्रियां अपहृता हुईं वैसे ही मेरे श
से राम की भार्या का अपहरण होगा। शूर्पणखा के वचन सुन लक्ष्मण ने उ
नाक-कान काट लिये। खरदूषण का लक्ष्मण के साथ युद्ध एवं चौदह ह
राक्षसों के साथ खरदूषण की मृत्यु। शूर्पणखा का सम्पूर्ण वृत्तान्त रावण
कह पुष्कर में तप करने के लिये जाना। तप से प्रसन्न हुए ब्रह्माजी ने उ
कहा कि तुमने जो राम को बिना प्राप्त किये इतना दुष्कर तप किया है
जन्मान्तर में उसे पतिरूप में प्राप्त करोगी। ऐसा कहकर ब्रह्माजी का अ
स्थान पर जाना एवं शूर्पणखा का अग्नि में शरीर त्यागकर कुब्जारूप में ज
रावण द्वारा सीता का हरण। रामचन्द्रजी द्वारा सीता की खोज एवं बाली
वध कर सुग्रीव के साथ मित्रता करना। सुग्रीव द्वारा सीता की खोज के
सर्वत्र दूतों को भेजना एवं राम-लक्ष्मण का सुग्रीव के यहां निवास कर
हनूमान्जी को वरदान देकर एवं रमणीय अंगूठी दे सीता की खोज के
भेजना। हनूमान्जी का अशोकवाटिका में शोकाकुल दुर्बल सीता को देख
निराहार अतिकृश निरन्तर भक्तिपूर्वक राम-राम जपती हुई जटाभार से

दिन-रात श्रीराम के चरणारविन्दों का ध्यान करती हुई सीता को देख प्रणाम कर वायुनन्दन हनूमान् ने हर्षयुक्त हो भगवान् रामचन्द्रजी की अंगूठी उनको दी। हनूमान् एवं सीता का वार्तालाप। श्रीरामचन्द्र के कुशल वृत्तान्त को सीता से कहकर हनूमान द्वारा लंकादहन। हनूमानजी का रामचन्द्रजी को सब वृत्तान्त कहना। सीता के समाचार को श्रवण कर राम-लक्ष्मण एवं सुग्रीव का शोकाकुल होना। रामचन्द्र द्वारा समुद्र पर सेतु बँधवाकर युद्ध में रावण को मार देना। पुष्पक विमान से राम, लक्ष्मण, सीता का अयोध्या आना। सीता में कुश, लव दो पुत्रों की उत्पत्ति।

## ६३ कंसयज्ञकथनम् ८६३

एक समय रात्रि के दुःस्वप्नों को देख भयभीत कंस ने सभा में पुत्र, मित्र, बन्धुगण, बान्धव एवं पुरोहित से कहा कि मैंने अर्द्ध रात्रि में एक वृद्धा रक्तपुष्पों की माला धारण किये एवं लालचन्दन, लाल वस्त्र, तीक्ष्ण तलवार एवं खप्पर को लिये मेरे नगर में नाचते देखा। विकृत आकारवाला, रूक्ष केशोंवाला म्लेच्छ, पति-पुत्रवाली दिव्य स्त्री को महारुष्ट, पूर्ण कुम्भ का भङ्ग होना, क्षण में अङ्गारवृष्टि, क्षण में भस्मवृष्टि, क्षण में रक्तवृष्टि, वानर, वायस, कूकर, भालु, शूकर, और खर का भयङ्कर शब्द सुना और पीतवस्त्र एवं शुक्ल चन्दन से पूजित तथा रत्नआभूषणों से भूषित, सिन्दूर बिन्दु से शोभित स्त्री मुझे शाप देकर मेरे घर से निकल जाती है। मुक्तकेशोंवाली नग्ननारी, छिन्न नासिकावाली विधवा का देखना। दिगम्बरी महाशूद्री मुझे तैल से अभ्यङ्ग करती है। दिशाओं का भस्मपूर्ण होना, नृत्य-गीत एवं विवाह का देखना, चन्द्र-सूर्य का ग्रहण, उल्कापात, भूकम्प का होना एवं नतमस्तक हुए बान्धव इत्यादि स्वप्न के महान् उत्पातों का वर्णन।

---

६४ कंससत्यकयोः परस्परं परामर्शः ८१

कंसयज्ञकथनम् ८१

सत्यक पुरोहित ने कंस से विचार कर कहा कि भय त्यागकर इन दुःस्व
के निमित्त धनुर्मखनामक यज्ञ जो सब अरिष्टों का नाश करनेवाला एवं
तथा दुःस्वप्नों का नाशक है करो। याग की समाप्ति में साक्षात् शङ्कर
सम्पत्ति को देते हैं। इस यज्ञ को वाणासुर, नन्दी, परशुराम एवं बलवान्
(जाम्बवान्) ने किया था। इस धनुष को शङ्कर ने नन्दीश्वर को दिया
नन्दीश्वर ने यज्ञ कर बाणासुर को दिया। बाणासुर ने धनुर्मख कर परशु
को पुष्कर में दिया। परशुराम ने तुम्हें दिया। इसको नारायण के बिना
भङ्ग नहीं कर सकता। इस विषय में शङ्कर का पूजन कर सबका निमन्त्रण क
धनुष भङ्ग होने से यजमान का विनाश अवश्यम्भावी है। कंस ने सत्यक
वचन सुनकर सबसे कहा वसुदेव के घर में उत्पन्न हुआ और नन्द के घर
बढ़ता है वह मेरा शत्रु है। उसने मेरी बहिन पूतना को मारा है। गोवर्धन
धारण कर इन्द्र का पराभव किया है उसके सिवा अन्य कोई शत्रु नहीं है।
मारकर मैं सम्पूर्ण पृथ्वी का स्वामी बनूंगा। सूर्य, चन्द्र, वरुण, यम, कुबेर, एवं
को भी अवश्य पराजित करूँगा। फिर कंस ने सत्यक से कहा कि तुम नन्द,
एवं बलराम को व्रज से लाओ। सत्यक ने कंस से नीतियुक्त बचन कहा
अक्रूर, उद्धव, या वसुदेव को भेजिये। कंस ने वसुदेव को श्रीकृष्ण को लाने
लिये कहा। तब वसुदेव बोले मेरा जाना उचित नहीं क्योंकि श्रीकृष्ण के यहाँ
से आपका विरोध होगा। उसमें आपकी अथवा श्रीकृष्ण की मृत्यु होने
संसार मुझे दोषी ठहरायेगा और मृत्यु दोनों में से एक की अवश्य होगी।
का वसुदेव पर तलवार चलाना एवं उग्रसेन द्वारा रोकना। कंस के दूतों से ध

यज्ञ की चर्चा सुन अनेक देशों के राजा, देवगण, सनकादि ऋषिगण और शिशुपाल आदि ऋषिओं और शिपाल आदि राज्जाओं का आना ।

६५ अक्रूरहर्षोत्कर्षकथनम् ८९८

कंस के वचन सुन अक्रूर ने उद्धव से अपने हर्ष का वर्णन किया । आजकी रात्रि बड़ी सुन्दर है । गुरु विप्र एवं देव मेरे ऊपर प्रसन्न हुए हैं । कोटि जन्मों का पुण्य आज उपस्थित हुआ है जो मैं व्रजराज श्रीकृष्ण को लाने के लिये जाऊँगा। जिसके चरणारविन्द का ध्यान ब्रह्मा, विष्णु एवं शङ्कर करते हैं लक्ष्मीजी जिनकी दासी हैं और त्रिभुवनपावनी गङ्गा जिनके चरणों से निकली है दुर्गा जिनके पादपद्मों का ध्यान करती है तथा जिस भगवान् के निमित्त पाद्मकल्प में ब्रह्मा ने हजार मन्वन्तर तक तप किया । फिर भी ब्रह्मा को यह आदेश हुआ कि फिर तपस्या करो पुनः ब्रह्माजी को दर्शन हुआ । जिनके निमित्त शङ्कर ने तपस्या की फिर गोलोक में भगवान् के दर्शन हुए । बड़ी आश्चर्यजनक वार्ता है ।
अहो यस्य निमिषेण ब्रह्मणः पतनं भवेत् । ईदृशं परमात्मानं द्रक्ष्याम्यथ तमुद्धव ! ।।

ऐसे भगवान् के शुभ दर्शन का सौभाग्य मुझे प्राप्त होगा । इतना कहकर उद्धव से सप्रेम मिलकर अक्रूर का अपने घर जाना ।

६६ श्रीराधाशोकोपनोदनम् ९०१

रासेश्वरी राधा के साथ श्रीकृष्ण का शयन । राधा ने रात्रि में दुःस्वप्न देखकर भगवान् से कहा—मुझे स्वप्न में ऐसे चिह्न दिखाई देरहे हैं कि रुष्ट हुआ ब्राह्मण मेरे हाथ से रत्नछत्र ले रहा है तथा मैं आपसे रक्षा करनेको कह रही हूं। आकाश से सूर्यमण्डल का गिरकर चार खण्ड होना तथा एक काल में चन्द्र-सूर्य ग्रहण देखना, क्षणभर में दीप्तिमान् ब्राह्मण द्वारा मेरी गोद में से सुधाकुम्भ का भग्न कर कृष्णवर्ण की प्रतिमा का आलिङ्गन होना, प्राणाधिदेवपुरुषों का यों

कहना कि हे राधिके ! मुझे विदा करो। इस तरह के महान् दुःस्वप्नों को देख मेरे दहिने अंग स्फुरण करते हैं तथा मेरा मन शोक से व्याकुल हो रहा। इतना कहकर राधा का भगवान् के चरणों में गिरना। तत्पश्चात् श्रीकृष्ण द्वारा राधा को अध्यात्म ज्ञान का उपदेश कर दुःख दूर करना।

६७ आध्यात्मिकयोगकथनम्

विरहव्याकुल राधा को देख श्रीकृष्ण का राधा सहित क्रीड़ा-सरोवर जाना। राधा ने कहा हे नाथ ! मैं आपके रहने से प्रफुल्लित हूं तथा नहीं से मरी हुई तथा म्लान (कुम्हलाई हुई) हूं। जैसे सूर्योदय होने से महा म्लान हो जाती है। हे रासेश ! रास एवं वृन्दावन की शोभा भी आपसे ही आपके बिना नन्द एवं यशोदा भी शोकसागर में निमग्न हैं। इतना कह राधा का श्रीचरणों में गिरना तथा श्रीकृष्ण द्वारा अध्यात्मयोग का उपदेश करना नारदजी के पूछने पर नारायण द्वारा आध्यात्मिकयोग का कहना। आध्यात्मिक महायोग है इसे ज्ञानी भी नहीं जानसकते हैं। कुछ अध्यात्मयोग का ज्ञान गोलोक में श्रीकृष्ण ने त्रिपुरारि शङ्कर से किया था तथा कुछ-कुछ कपिल, दुर्वासा भृगु और प्रह्लाद को भी। श्रीकृष्ण बोले हे राधिके ! सम्पूर्ण गोलोक का वृत्तान्त एवं आत्मा का स्मरण करो। सुदामा के शाप से कुछ दिन तुम्हारा मेरे से वियोग होगा तथा फिर अपने दोनों का मिलन होगा। हे राधिके ! तुम्हारे में एवं मेरे में कुछ भी भेद नहीं है। ब्रह्मा, विष्णु, तथा शिव सब मेरे अंश हैं तथा महाल दुर्गा, सरस्वती, सावित्री आदि सब प्रकृति रूप तुम्हारी अंशभूता है।

यथा त्वञ्च तथाऽहञ्च समौ प्रकृतिपूरुषौ। नहि सृष्टिर्भवेद्देवि ! द्वयोरेकतरं वि

इतना कह श्रीकृष्ण का राधा के साथ रासक्रीड़ा।

---

श्रीकृष्ण का वार्तालाप। रत्नमाला ने कहा हे भगवन्! मेरी सखी आपके वि
प्राण त्याग कर देगी इसलिये आपका जाना उचित नहीं। श्रीकृष्ण ने नीति
वचन रत्नमाला से कहा—

ईशोयद्यपिशक्तोऽहं निषेधं खण्डितुं प्रिये। तथापि न क्षमो रत्ने नियतेर्न करोम्य

ब्रह्माण्ड में सम्पूर्ण मर्यादा मेरी ही बनाई हुई है। उसीके अनुसार
मनुष्यादि कर्म करते हैं अतः हम दोनों का फिर मिलन होगा। ऐसा क
भगवान् का नन्दजी के घर जाना।

## ७० अक्रूरस्य कृष्ण समीपेगमनम्

अक्रूरजी उद्धवजी से बातचीत कर अपने घर में सो गये। उन्हें रात्रि
में सुस्वप्नों का दर्शन हुआ, जिनमें सर्वप्रथम किशोर अवस्थावाले, मुरली ध
करनेवाले, पीताम्बर पहने द्विज शिशु का दर्शन। पतिपुत्रवाली साध्वी
शुभाशीर्वाद करता हुआ ब्राह्मण, श्वेतकमल, राजहंस, अश्व, सरोवर एवं
नीम, नारिकेल और कदली को पुष्पित एवं फलित, काटता हुआ श्वेत
अपनेको पर्वत, वृक्ष, गज; नौका और घोड़े पर स्थित, दही एवं क्षीर से युक्त
सवत्सा गौ, पार्वती की प्रतिमा, शिव की प्रतिमा, शिवलिङ्ग का दर्शन, विप्र की
देवस्थान, सिंह, व्याघ्र, गुरु, देव, मणि, सुवर्ण, चाँदी, मुक्ता माणिक्य,
हंस, ताम्बूल, कृमि एवं विष्ठा सहित अंग और रक्त इत्यादि बहुतसे सुस्वप्न
उद्धवजी की आज्ञा पाकर अक्रूर की व्रज के लिये यात्रा करना। यात्रा के
शुभमङ्गलों का दर्शन—बांयेओर शव ( मुर्दा ), शृगाली, पूर्णकुम्भ, नकुल,
पति-पुत्रवाली दिव्य आभूषणों से युक्त स्त्री, शुक्लपुष्प, माल्य, धान्य, खञ्जन
तथा दाहिने तरफ जलती हुई अग्नि, विप्र, वृषभ, हाथी, बछड़े सहित गौ,
घोड़ा, राजहंस, वेश्या, पुष्पमाला, ध्वजा, दही, खीर, मणि, सुवर्ण, चांदी,
क्षण का मांस, चन्दन, माध्वीक ( मदिरा ) घृत, हरिण, फल, चावल, सि

दर्पण, विचित्रित विमान, देदीप्यमान प्रतिमा, शुक्ल कमल, कमलवन, शङ्खचिह्न (सफेद चील), चकवा, बिलाव, मेघ, पर्वत, मोर, शुक, सारस, शंख, कोयल एवं बाद्यों की ध्वनि और कृष्णनामों से युक्त श्रीकृष्ण का कीर्तन ऐसे शुभमङ्गलों को देख व्रज में प्रवेश। अक्रूर के आगमन को देख वेश्या, पूर्णकुम्भ, गजेन्द्र एवं शुक्लधान्य को आगे कर बालकों सहित नन्द का अक्रूरजी के पूजनार्थ आगमन। श्रीकृष्ण के अद्भुत रूपों को देखकर अक्रूर का स्तुति करना। पुनः कुशल वृत्तान्त पूछने के बाद मिष्टान्न भोजन कर सब व्रजवासियों का अपने-अपने स्थानों में शयन।



राधिका एवं अन्य गोपियों के शयन करने के बाद रात्रि के तीसरे प्रहर में शुभ नक्षत्र एवं चन्द्रमा के योग में यशोदा से मङ्गलाशासन करा बन्धुओं को आश्वासन दे श्रीकृष्ण का मथुरा यात्रा करना। उस समय पादप्रक्षालन कर शुद्ध वस्त्र पहनकर चन्दन लगा जाते हुए बांई तरफ पूर्णकुम्भ एवं दक्षिण में अग्नि, विप्र, पतिपुत्रवाली स्त्री इत्यादि शुभशकुनों को देखकर दक्षिण पैर को आगे रख मध्यमा से नासिका के वाम भाग को रोक दक्षिण मार्ग से वायु का त्याग कर और माता-पिता एवं अन्य बान्धवों से मिलकर वह मथुरा को यात्रार्थ चले।



श्रीकृष्ण गुरु को प्रणाम कर सुन्दर मथुरापुरी को चले। मार्ग में अत्यन्त

वृद्धा एवं हाथ में लट्ठी ली हुई कुब्जा को देखा। उसने श्रीकृष्ण का चन्दन पु सत्कार किया जिससे कुब्जा का सुन्दर रूप हो गया। भगवान् ने उसे आश्वा देकर आगे मालाकार ( माली ) को देखा। उसने भी श्रीकृष्ण को माला वरदान प्राप्त किया। श्रीकृष्ण की रजक से भेंट। भगवान् ने उससे वस्त्र मां रजक ने कहा हे मूढ़! ये राजोचित वस्त्र है तुम्हारे योग्य नहीं है। इतना श्रीकृष्ण ने उसको थप्पड़ से मार दिया तथा वस्त्र ले लिये। अक्रूर का अपने को जाना एवं नन्दादिकों का वैष्णव कुविन्द के यहां रात्रि में वास। श्रीकृष्ण कुब्जा के साथ प्रेममिलन तथा कुब्जा का उद्धार कंस को मृत्युसूचक दुःस्वप्नों दर्शन। कंस को स्वप्न में, विधवा, शूद्रपत्नी, गदहा, भैंसा, शूकर, भालू, हड्डियो का समूह, कपास, श्मशान इत्यादि बहुतसे अशुभसूचक वस्तुओं का दर्श श्रीकृष्ण ने धनुष को तोड़कर एवं मल्लों को मारकर कंस को लीला मात्र से ही धाम पहुंचा दिया। श्रीकृष्ण का रूप सबको अलग-अलग तरह से दिखाई जैसे राजाओं को राजेन्द्ररूप में, माता-पिता को बालक रूप में, कंस को काल इत्यादि ऐसे ही श्रीमद्भागवत में आया है "मल्लानामशनिर्नृणांनरवरः" राम में भी "जाकी रही भावना जैसी प्रभु मूरति देखी तिन तैसी"। कंस का दिव्य धारण कर परमधाम में जाना। कंस की माता एवं भाई बन्धुगण आदि विलाप। श्रीकृष्ण द्वारा अपने माता-पिता का बन्धन तोड़ना। श्रीकृष्ण ब का अपने माता- पिता को प्रणामकर प्रार्थना करना। इस उपलक्ष्य में ब्राह् को भोजन से तृप्त कर द्रव्य दान किया।

## ७३ नन्दाय ज्ञानकथनम्

पुत्र के वियोग में नन्दजी का रुदन। श्रीकृष्ण का नन्दजी को ज्ञान कि हे नन्दजी दुःख छोड़िये एवं शान्ति को प्राप्त कीजिये। इस संसार में भी किसी का पुत्र एवं माता-पिता नहीं है। सब अपने-अपने कर्मों के अनु

फल भोगते हैं। मेरी माया से ही सब देवादि अपने-अपने कार्यों में लगे हैं। मेरी प्राणाधिष्ठात्री देवी राधा के साथ सौ वर्ष तक वियोग होगा फिर उसके गोलोक में जाऊँगा तथा आप लोगों को भी गोलोक में भेज दूँगा। जैसे आत्मा और जीव का सम्बन्ध है उसी तरह राधा का और मेरा है। अतः राधा में गोपिका बुद्धि एवं मेरे में पुत्र भावना का त्याग करें। इतना कहकर श्रीकृष्ण का नन्दजी के प्रति विभूतियोग का वर्णन। विभूति योग को सुनने के बाद नन्दजी का सामवेदोक्त स्तोत्र से कृष्ण की स्तुति करना। पुत्र के आगे बारम्बार रुदन करना।



नन्दजी की स्तुति से प्रसन्न हो भगवान् बोले—हे नन्दजी! अब दुःख को छोड़ ब्रज में जाइये मैं आपको वही ज्ञान देता हूं जो पहले ब्रह्मा, गणेश तथा शङ्कर को दिया था। कौन किस का पुत्र है कौन किसकी माता है सब इसी तरह संसार में आते हैं तथा जाते हैं। अपने-अपने कर्मों से मनुष्य नाना तरह की योनियों में जन्म लेते हैं। ब्रह्मा से लेकर तृणपर्यन्त संसार में जन्म लेते हैं। मेरे मन्त्र की उपासना करनेवाला इस शरीर को छोड़ गोलोक को जाता है। मेरे भक्तों का कभी भी अशुभ नहीं होता। मेरा भक्त मेरे से बलवान् है। इतना सुन नन्दजी बोले—मुझे सांसारिक ज्ञान का उपदेश करो। पुनः श्रीकृष्ण द्वारा दिनचर्या का वर्णन करना।



श्रीकृष्ण ने कहा—हे नन्दजी! वेद एवं पुराणों का गोपनीय ज्ञान आप से कहता हूं। स्त्रियों का कभी भी विश्वास न करे। प्रातः ब्राह्ममुहूर्त में उठकर

शौचादि से निवृत्त हो निर्मल जल में स्नान कर शालग्राम, मणि, यन्त्र
प्रतिमा का पूजन करे। सर्वप्रथम विघ्न दूर करने के लिये गणेशजी की
करे। विष्ठा, मूत्र, लिङ्ग और योनि को नहीं देखें। स्त्रियों के स्तन, कटाक्ष
हास्य को न देखें। अस्तकाल में सूर्य एवं चन्द्र को न देखे। इससे व्याधि
प्राप्ति होती है। जल में सूर्य एवं चन्द्र को देखने से दुःख की प्राप्ति होती
पर मैथुन देखने से बन्धुओं का विच्छेद होता है। ब्राह्मण, गौ, वैष्णव
अन्य किसी भी प्राणी की हिंसा न करे। किसीका धन हरण न करे यह सर्व
का कारण है। शुक्ल यजुर्वेद में आया है "मा गृधः कस्यस्विद्धनम्"। अ
दी हुई या दूसरे की दी हुई ब्रह्मवृत्ति का हरण करने से ६० हजार वर्ष
विष्ठा में कृमि होता है। कोटि वर्ष गीध, सौ जन्म सूकर और सौ
व्याघ्र इत्यादि कष्टप्रद योनियों को प्राप्त होता है। कर्म कराकर दक्षिणा तत
नहीं देने से एक रात्रि व्यतीत होने पर दुगुनी होजाती है। एक मास बीतने
सौगुनी, दो मास बीतने से हजारगुनी तथा एक वर्ष बीतने से दाता नरक
जाता है। देनेवाला अगर नहीं देता है तथा लेनेवाला नहीं मांगता है वे
ही नरक में जाते हैं एवं दाता व्याधियुक्त होता है। जो मूर्ख स्त्री अपने
को हरि रूप में नहीं देखती है, वह कुम्भीपाक नरक में जाती है। जो
शिव, दुर्गा, गणपति, सूर्य, विप्र और विष्णु की निन्दा करता है उसे महा
नरक की प्राप्ति होती है। माता, पिता, पुत्र, सती स्त्री, गुरु, अनाथ, भ
और कन्या की निन्दा करने से नरक की प्राप्ति होती है। ब्राह्मणों की भ
हीन एवं हरिभक्ति से विहीन नरक को जाता है। एकादशी एवं जन्माष्टमी
व्रत करने से सौ जन्म तक के पाप नष्ट होते हैं। कूष्माण्ड का घात करनेवाला
एवं दीप को बुझानेवाला पुरुष सात जन्म तक रोगी एवं जन्मजन्मान्तर में द
होता है। दीप, शिवलिङ्ग, शालग्राम, मणि, प्रतिमा, यज्ञोपवीत, सुवर्ण,
हीरा, मोती, गोमूत्र, गोमय, घृत एवं भगवान् के पादोदक को भूमि पर रख

अधः ( नरक ) को जाता है। दिन में तथा सन्ध्या के समय निद्रा एवं स्त्री सम्भोग करने से सात जन्म तक दरिद्री एवं सात जन्म तक रोगी होता है। शिवपूजा करने से विप्र जीवन्मुक्त एवं शिवपूजन न करने से नरक को जाता है। ब्राह्मण मुझे सबसे प्रिय हैं तथा ब्राह्मणों से अधिक प्रिय लक्ष्मी, लक्ष्मी से अधिक राधा उससे अधिक भक्त एवं भक्त से अधिक शङ्करजी प्रिय हैं। मैं सदा महादेव के नामोच्चारण करनेवालों के पास ही रहता हूं। नारायणी शक्ति भगवती से ही सब कार्य कराता हूं वह शक्ति सब जगह विराजमान है।

७६ शुभाशुभदर्शनफलम् ९४२

नानाविधदानफलम् ९४५

श्रीनन्दजी ने शुभाशुभ दर्शन के विषय में पूछा तब श्रीकृष्ण बोले—ब्राह्मण, तीर्थ, वैष्णव एवं देवप्रतिमा को देखने से तीर्थस्नान के समान पुण्य होता है। सूर्य, सती स्त्री, सन्यासी, ब्रह्मचारी, गौ, अग्नि, गुरु, हाथी, सिंह, सफेद घोड़ा, शुक, कोयल, हंस, खंजन, मयूर, चातक, सफेद पक्षी, सवत्सा गौ, पीपल, पति पुत्रवाली स्त्री, तीर्थ जानेवाले मनुष्य, दीप, सुवर्ण, मणि मुक्ता, हीरा, माणिक, तुलसी, सफेद पुष्प, सफेद धान्य, घृत, दही, शहद, पूर्णकूम्भ, तण्डुल, सफेदपुष्पों की माला, गोरोचन, कपूर, चांदी, तालाब, पुष्पों से युक्त बगीचा, शुक्लपक्ष के चन्द्रमा, अमृत, चन्दन, कस्तूरी, कुंकुम, एवं पुराण पुस्तक आदि को देखने से पाप नष्ट होते हैं तथा पुण्य की प्राप्ति होती है। आठ वर्ष की कुमारी को ब्राह्मण को देने से दुर्गा दान के समान फल होता है। अनाथ विप्र का विवाह कराने से मोक्ष की प्राप्ति होती है। भूमिदान, गोदान, गंजदान एवं सफेद घोड़े का दान का वर्णन कर अन्नदान की बहुत प्रशंसा गाई है। अन्नदान के समान कोई दान नहीं है। वृद्ध गौतम स्मृति में भी अन्नदान के माहात्म्य का बहुत वर्णन किया है।

सुस्वप्न के दर्शन से गङ्गा स्नान के समान पुण्य एवं धन, पुत्र, स्त्री, भूमि एवं ... की प्राप्ति होती है।

## ७७ सुस्वप्नदर्शनफलम्

नन्दजी ने पूछा कि कौनसे स्वप्न से क्या पुण्य होता है तथा कौन-कौन स्वप्न अच्छा है ? तब भगवान् बोले कि स्वप्नाध्याय का वर्णन करता हूं। ... के प्रथम प्रहर का स्वप्न एक एक वर्ष में, दूसरे प्रहर का ८ मास में, तीसरे ... का ३ मास में, चतुर्थ प्रहर का १५ दिन में, अरुणोदय के समय १० दिन में ... प्रातःकाल का स्वप्न यदि उसी क्षण जग जाय तब तत्काल फल देता है। व्याधि युक्त, नग्न, मूत्र एवं पुरीष से पीड़ित मनुष्य को स्वप्न का फल नहीं होता ... स्वप्न में गौ, हाथी, घोड़ा, महल, वृक्ष, एवं पहाड़ों पर चढ़ने से धन की प्राप्ति होती है। हाथी, राजा, सुवर्ण, कन्या आदि को देखने से विपुल लक्ष्मी ... है। देवता, ब्राह्मण, गौ, पितर एवं सन्यासी को स्वप्न में जैसा देखते हैं वह शीघ्र वैसा ही फलीभूत होता है। भस्म, हड्डी एवं रुई को छोड़ अन्य सम्पूर्ण सफेद वस्तु ... है। गौ, हाथी घोड़ा, ब्राह्मण एवं देव को छोड़कर अन्य सम्पूर्ण कृष्ण ... निन्दनीय है। रत्न के आभूषणों से युक्त दिव्य स्त्री जिसके घर में आती है ... प्रिय वस्तु की प्राप्ति होती है। आठ वर्ष की कुमारी कन्या स्वप्न में जिसके ... प्रसन्न होती है वह कवि पण्डित होता है तथा जिसको वह पुस्तक देती है ... विश्वविख्यात कवीन्द्र होता है। स्वप्न में ब्राह्मण तथवा ब्राह्मणी किसी ... महामन्त्र देवें तो वह विद्वान, धनवान् एवं गुणवान् होता है। स्वप्न में सरोवर, समुद्र, नदी, नद, सफेद सर्प और सफेद पहाड़ को देखने से लक्ष्मी की प्राप्ति ... है। दिव्य स्त्री जिसको स्वप्न में कहती है कि आप मेरे स्वामी हो और ... स्वप्न देखकर यदि जागता है तो निश्चय से राजा होता है।

---

७८ आध्यात्मिकज्ञानवर्णनम् ६५१

श्रीकृष्ण द्वारा नन्दजी को आध्यात्मिक ज्ञान का उपदेश। यह योग वेद एवं शास्त्रों में गुप्त रूप से बताया है जिसके अभ्यास से जन्म, मृत्यु, जरा एवं व्याधि नहीं होती है। यह संसार जलबुद्बुद की तरह है तथा मोह करनेवाला है। श्रीकृष्ण ने नन्दजी को गूढ़ महामन्त्र का उपदेश कर कहा इसे काशी मणिकर्णिका में जपना चाहिये, दुःस्वप्न, पाप का कारण एवं विघ्न हरनेवाला है। गौ को मारनेवाले, कृतघ्न आदि नीच पुरुषों का देखना पाप है। चन्द्र एवं सूर्य के ग्रहण को देखना निषिद्ध है। भाद्रशुक्ला चतुर्थी को चन्द्र का दर्शन नहीं करना चाहिए। यदि दर्शन हो जाय तो "सिंहः प्रसेनमवधीत्सिंहो जाम्बवता हतः। सुकुमारक ! मा रोदीस्तव ह्येषः स्यमन्तकः ॥" इस मन्त्र से जल को पवित्र कर पीने से उत्तम बताया है।

७९ सूर्यग्रहणाख्यानम् ६५५

नन्दजी ने सूर्य एवं चन्द्रमा के ग्रहण के विषय में पूछा तब भगवान् बोले इस आख्यान को श्रवण करने से पाप नष्ट होते हैं। एक समय जमदग्नि रेणुका के साथ नर्मदातट पर विहार कर रहे थे। तब सूर्य ने कहा हे ऋषे! आप ब्रह्मा के प्रपौत्र हैं, वेदों को जाननेवाले हैं, आपके शास्त्रों से सब मनुष्य कार्य करते हैं आप धर्म का त्याग कर रहे हैं वेद में दिन में मैथुन का दोष कहा है। मैं धर्म का साक्षी हूं इसलिये आप से कहता हूं। सूर्य के वचन सुन जमदग्नि ने मैथुन को त्याग कर क्रोधित हो सूर्य से कहा तुम पण्डितमानी कौन हो मैं सब शास्त्रों का ज्ञाता हूं, हम वैष्णवों पर भगवान् के बिना कोई आज्ञा देनेवाला नहीं है। आज तुमने हमारा रास भङ्ग किया अतः राहुग्रस्त होओगे। जो बादल तुम्हारे को देखने आयेंगे वे दूर हो जायेंगे तथा वायु से प्रेरित हुए मेघ तुम्हें आच्छन्न करेंगे तथा

गर्व से हत हो जाओगे। जमदग्नि के वचन सुनकर भास्कर बोले—हे विप्र
ब्राह्मण हमारे पूजनीय हैं लेकिन वैष्णवों को क्रोधित नहीं होना चाहिये। आ
मुझे शापित किया अतः मैं भी आपको शाप देता हूं नहीं तो मुझे मनुष्य नि
कहेंगे। क्षत्रिय के अस्त्र से आपका मरण होगा। सूर्य के वचन सुन जमदग्नि
कहा तुम शम्भु से पराजय को प्राप्त होओगे। दोनों का कलह देख ब्रह्माजी
आगमन। ब्रह्मा ने सूर्य से कहा तुम कोई दिन क्षणभर घनाच्छन्न होकर
मुक्त हो जाओगे। न्यून एवं अधिक वर्ष में राहुग्रस्त होओगे वह ग्रहण
दिखाई पड़ेगा कहीं नहीं अन्यथा पूर्ण ही दिखाई दोगे और भार्या के नि
श्वसुर एवं साले से तुम्हारा तेज मलिन होगा। माली एवं सुमाली के युद्ध में
से पराजित होओगे। फिर जमदग्नि से कहा हे विप्र! तुम्हारी मृत्यु कार्तवीर्य
से होगी। पुनः तुम्हारा पुत्र २१ बार पृथ्वी को विना क्षत्रियों की करेगा।
कहकर ब्रह्मा का स्वस्थान गमन। तथा सूर्य एवं जमदग्नि का भी अपने-अपने
पर जाना। अब चन्द्रग्रहण के आख्यान को सुनो।

## ८० चन्द्रग्रहणाख्यानवर्णनम्

चन्द्र द्वारा भाद्रशुक्ल चतुर्थी को मन्दाकिनी नदी पर स्नान करती हुई
पत्नी तारा का हरण। तारा ने कहा—पतिव्रता ब्राह्मणी गुरुपत्नी को छो
गुरुपत्नी गमन से सौ ब्रह्महत्या का पाप होता है। तुम मेरे पुत्र हो तथा
तुम्हारी माता हूं अपने धर्म की रक्षा करो। जब तारा के वचनों का अनादर
उसे भोगने को उद्यत हुआ तो तारा ने शाप दिया कि तुम कलंकी, यक्ष्मा
पीड़ित तथा राहुग्रस्त होओगे। चन्द्रमा ने रोती हुई तारा को गोदी में बिठा
नाना नदी, नद तथा पहाड़ों में रमण किया। चन्द्रमा ने असुर गुरु शुक्रा
को बलि के घर से आते देखा और उसकी शरण ली। शुक्र ने कहा—हे चन्द्र
गुरुपत्नी का त्याग करो इससे हजारों ब्रह्महत्या का पाप होता है।

श्रीकृष्ण बोले—शुक्र ने चन्द्रमा को समझाते समय ही महती देवसेना को देवताओं के साथ आते देखा। रत्नमाला नदी के किनारे पुण्याश्रम में सुरसैन्य से आये हुए शङ्करजी को देखकर प्रणाम किया तदनन्तर शङ्कर का आशीर्वाद पुनः ब्रह्माजी ने शुक्र से नीतियुक्त वचन कहे। हे शुक्र ! चन्द्रमा की यह महती दुर्नीति है जो गुरुपत्नी से वलात्कार कर तुम्हारे शरण आया है। इसको लेने के लिये देव सेना आरही हैं उसीके निमित्त मैं तथा शङ्कर तुम्हारे पास आये हैं। शङ्कर ने कहा—हे विप्र यदि अपना कल्याण चाहते हो तो चन्द्र को लाओ मैं उस पापी का शिर त्रिशूल से नष्ट करूँगा। मेरे क्रोधित होने से दैत्यों का रक्षक कोई नहीं होगा। उतथ्य के शाप से बृहस्पति की स्त्री का हरण हुआ है। शरणागत की रक्षा न करने से चौदह इन्द्र भोगने के समय तक नरक में पड़ता है। पापी जिसकी शरण जाता है तो वह शरण में देनेवाला भी पापी ही माना जाता है। शुक्र की शङ्कर से प्राथना। चन्द्रमा का शङ्कर की शरण में जाना। उसको क्षीरोद में स्नान कराकर पवित्र कर दिया। योगीन्द्र शङ्कर ने उसके दो खण्ड कर आधे को अपने मस्तक पर और आधे को ब्रह्मा के सामने छोड़ दिया। लज्जित चन्द्रमा का क्षीरसमुद्र में देह त्याग। पुत्र वियोग से अत्रि के नेत्रों से समुद्र में जल गिरना। चन्द्रमा का निष्पाप हो समुद्र से प्रगट होना। महादेव ने कहा—हे चन्द्र ! अपने स्थान पर जाओ तारा के शाप से तुम्हें यक्ष्मारोग की प्राप्ति होगी क्योंकि पतिव्रता का शाप व्यर्थ नहीं जाता है किन्तु मेरे आशीर्वाद से तुम्हारा प्रतिकार हो जायगा। तुमने भाद्रशुक्ल चतुर्थी को गुरुपत्नी को क्षत किया है अतः उस दिन तुम्हें देखने से पापी होगा। शुभाशुभ कर्म बिना भोगने से क्षय नहीं

होता है तारा के अपहरण से चन्द्रमण्डल में कलङ्क एवं मृगाकृति युग-युग में हो
तारा से कहा हे तारे! किसका गर्भ है सत्य कहो इसे त्यागकर शुद्ध हो पर
से बलात्कार एवं अकाम से स्त्री दूषित नहीं है और सकाम भाव से जब
सूर्य चन्द्र है तब तक नरक में रहती है। तारा ने चन्द्रमा का पुत्र है ऐसा क
तारा का बृहस्पति के साथ गमन। पुत्र पैदा होने से चन्द्र को पुत्र प्रा
देवताओं का स्वस्थान गमन। इसको सुनने से मनुष्य निष्पाप एवं निष्कलङ्क होता

## ८२ दुःस्वप्नवर्णनम्

नन्दजी ने दुःस्वप्न के विषय में पूछा तब भगवान् बोले—जो मनुष्य
में हँसता है एवं विवाह, नाच, गीत देखता है उसे विपत्ति आती है। तैल
अभ्यङ्गित हो दक्षिण दिशा में जाने से, तथा खर, महिष एवं ऊँट पर चढ़ने
मृत्यु की प्राप्ति होती है। कार्पास, (कपास) कौड़ी एवं रक्तपुष्प को देखने से दुःख
है। देवता का नाचना तथा हँसना, श्मशान, शुष्क काष्ठ, तृण लौह, अन्धक
योनि एवं लिङ्ग देखने से विपति आती है। रक्त अङ्गारे एवं भस्मवृष्टि देखने
दुःख की प्राप्ति होती है। स्वप्न में ज्योतिषी, ब्राह्मण, ब्राह्मणी एवं गुरु जिस
शाप देते हैं उसे विपत्ति आती है। विरोधी, काक, मुर्गा, भालू जिसके श
पर गिरते हैं उसकी मृत्यु होती है। इनकी शान्ति के लिये लालचन्दन के
से एक सहस्र गायत्री का हवन करने से शुद्धि है। अच्युत, केशव आदि नामों
स्मरण करने से तथा धर्म, लक्ष्मी, राधा एवं सरस्वती का स्मरण करने से दुः
शुभ हो जाता है।

---

नन्दजी ने पूछा—हे पुत्र ! ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, ब्रह्मचारी, सती, सन्यासी, विधवा स्त्री, पतिव्रता स्त्री, गृहस्थ का धर्म तथा शिष्य, पुत्र एवं कन्या का माता-पिता के कर्तव्य, भक्त कितने प्रकार के होते हैं एवं स्त्री जाति कितनी प्रकार की है इनके साथ ब्रह्माण्ड का वर्णन कीजिये। श्रीकृष्ण बोले—मेरी पूजा करनेवाला, सन्ध्या करनेवाला, गुरु सेवा करनेवाला ब्राह्मण सदा पवित्र है। शिष्य को गुरु की तथा पुत्र कोमाता-पिता की सेवा करना कहा है—

सर्वेषामपि वन्द्यानां पिता चैव महान् गुरुः। पितुः शतगुणैर्माता मातुः शतगुणैः सुरः
मन्त्रदस्तन्त्रदश्चैव सुराणाञ्च चतुर्गुणः। नारायणश्च भगवान् गुरुः प्रत्यक्ष ईश्वरः॥

गुरु की सेवा सबसे उत्तम है गुरु में सम्पूर्ण देव विराजमान हैं—

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुरेव स्वयं शिवः। गुरौ च सर्वदेवाश्च तिष्ठन्ति सततं मुदा॥

गुरु के प्रसन्न होने से साक्षात् हरि प्रसन्न होते हैं। यदि गुरु शिष्यों में पुत्र के समान स्नेह नहीं करेगा तो उसे ब्रह्महत्या की प्राप्ति होगी। वृष पर चढ़ने-वाला, शूद्रों के यहां रसोई बनानेवाला, देवल, सन्ध्याहीन, दिन में सोनेवाला, शूद्र के श्राद्ध में भोजन करनेवाला, और शूद्रों के मुर्दे जलानेवाला जो ब्राह्मण है वह शूद्र के समान ही कहा गया है। जो नित्य त्रिकाल सन्ध्या, भगवान् का पूजन करने वाला, एकादशी, रामनवमी, जन्माष्टमी तथा शिवरात्रि को भोजन न करनेवाला ब्राह्मण है वह जीवन्मुक्त कहा गया है। ब्राह्मण के पैर में सम्पूर्ण तीर्थ विराजमान हैं। विप्रों के चरणोदक पीने से तीर्थस्नान के समान फल होता है। तेजस्वी गुरु से ही मन्त्र ग्रहण करना चाहिये। अवस्था, ज्ञान, विद्या और जातिहीन गुरु से मन्त्र ग्रहण न करे। मूर्ख, आश्रमहीन, पिता, सन्यासी, रोगी, वंशहीन तथा भार्या-

हीन से मन्त्रग्रहण न करे। वयोहीन से मन्त्र लेने से अल्पायु, ज्ञानहीन से अज्ञा विद्याहीन से मूढ़ और जातिहीन से लेने पर विनाश होता है। मूर्ख से मूर्ख, आ हीन से दुःखी, पिता से यश की हानि तथा सन्यासी से मन्त्र लेने से मृत्यु होती श्राद्ध के दिन हविष्याशी रहता हुआ संयमपूर्वक यात्रा, युद्ध करना, नदी के पर जाना दुबारा भोजन और मैथुन न करें। कन्या विक्रय करनेवाले को स विशेष पातकी कहा है। जो मूल्य ग्रहण कर कन्या देता है वह महारौरव न जाता है तथा कन्या के शरीर में जितने रोम हों उतने वर्षों तक पितरों के कुम्भीपाक में पचता है। क्षत्रियों का धर्म है कि ब्राह्मणों की एवं नारा की पूजा, राज्य की पालना, रण में निर्भयता, नित्य दान, शरणागत की पुत्रवत् प्रजा की रक्षा, शस्त्रास्त्र में निपुणता, नीतिशास्त्र के जाननेवाले की एवं उसको सभा में नियुक्त करना चाहिये। वैश्यों का धर्म है वाणिज्य में विप्र एवं देवताओं की पूजा, दान, तप एवं व्रत का सेवन करे। शूद्रों का है कि विप्रों की सेवा करे। सन्यासी का धर्म है "दण्डग्रहणमात्रेण नरो नारा भवेत्" दण्डग्रहणमात्र से नर नारायण हो जाता है। अतः उसके पदस्प पृथ्वी एवं तीर्थ मनुष्यादि सब पवित्र होते हैं। सन्यासी को भोजन करा अश्वमेध यज्ञ के फल की प्राप्ति होती है। विधवा का धर्म है कि वह सदा निष्काम एक समय भोजन हविष्यान्न करे। दिव्य वस्त्र, गन्ध, तैल, पुष्पमाला, चन्दन, सि को धारण न करे। परपुरुष को पुत्रवत् देखती हुई नारायण में अनन्य भक्ति एकादशी, रामनवमी, जन्माष्टमी और शिवरात्रि आदि व्रतों में उपवास विधवा स्त्री, यति, ब्रह्मचारी और सन्यासियों को ताम्बूल भक्षण एवं गो मदिरा के समान बतलाया है। पतिव्रता के धर्म—पति की भक्तिपूर्वक सेवा व पति में नारायण का भाव रखना एवं उसकी आज्ञा का पालन करना बताया स्त्री परपुरुष के मुख का अवलोकन, यात्रा, महोत्सव, नृत्य, गायन एवं परक्री देखे। पति का संग एक क्षण भी न छोड़े। पति पर पुत्रों से भी सौगुना

करे। यथा—"पतिर्बन्धुर्गतिर्भर्त्ता दैवतं कुलयोषितः" सती स्त्री हजार पुरुषों को उद्धार करती है एवं पतिव्रताओं का पति सम्पूर्ण पापों से छूट जाता है। सती के चरणों में सम्पूर्ण तीर्थ तथा सम्पूर्ण देव मुनियों का तेज विराजमान है। स्वयं भगवान् नारायण, ब्रह्मा, शङ्कर और समस्त देव मुनिगण सती स्त्रियों से निरन्तर भयभीत रहते हैं। सती की चरणरज से पृथ्वी तत्काल पवित्र हो जाती है एवं मनुष्य पतिव्रता को नमस्कार कर सम्पूर्ण पापों से छूट जाता है। पतिव्रता के तेज से त्रिलोकी क्षणभर में भस्म हो सकती है। सती स्त्री प्रातःकाल उठकर अपने पति को प्रणाम करे पश्चात् सम्पूर्ण गृहकार्य कर शुद्ध वस्त्र पहन अपने पति का षोडशोपचार विधि से पूजन "ॐ नमः कान्ताय शान्ताय सर्वदेवाश्रयाय स्वाहा" इस मन्त्र से करे। पति स्तोत्र का पठन करे। पतिव्रता को पति स्तोत्र का पठन करने से सम्पूर्ण मनोवाञ्छित फल की प्राप्ति होती है।

८४ गृहिणां धर्मवर्णनम् ६७८

त्रिविधभक्तानां लक्षणं फलञ्च ६८१

कृष्णस्य वामभागाद्भगवत्या उत्पत्तिः ६८३

ब्रह्माण्डवर्णनम् ६८५

श्रीकृष्ण बोले—गृहस्थ को चाहिये कि द्विज, देवों का पूजन एवं स्वधर्म का आचरण नित्य करे। गृहस्थियों की सम्पूर्ण देवादिक आशा करते हैं। कर्मकाल में पितर एवं तिथिकाल में देवता गृहस्थी के घर आते हैं। अतिथि की पूजा अवश्य करनी चाहिये। जिसके घर से अतिथि निराश होकर चला जाता है उसके यहां से पितर, देव, अग्नि निराश होकर चले जाते हैं।

अभ्यागतंपरिश्रान्तं सावज्ञं योऽभिवीक्षते।
तत्क्षणादेव नश्यन्ति तस्य धर्मयशःश्रियः॥

( ब्रह्मपुराण अ० १६३ श्लोक २१ )

पोष्यवर्गों का भरण पोषण कर गृहस्थी स्वयं भोजन करे। जिस पु के माता नहीं है और पत्नी कुलटा अथवा मर गई हो उसे वन में चला जा चाहिये। उसके लिये वन से भी अधिक दुःखदायक घर है। गृहिणी पतिभक्ता देव, ब्राह्मणों की पूजन करनेवाली होनी चाहिये। गृहकृत्य से निवृत्त हो स्नान पतिदेव और ब्राह्मण की पूजन कर पतिपुत्रादिकों को स्नान करा अतिथि सत् कर स्वयं भोजन करे। पुत्र एवं शिष्य, पिता तथा गुरु को आज्ञा न दे उनमें साधारण मनुष्य के समान भाव न रक्खे। पिता, माता, गुरु स्त्री, शिष्य पुत्र, सदा क्षमा चाहनेवाला, अनाथ भगिनी, कन्या और गुरुपत्नी सदा ही पोषे कहे हैं। पतिव्रता स्त्री सदा ही शुद्ध है। केदार कन्या के शाप से जब धर्म नष्ट हो गये तब क्रोधित ब्रह्मा ने तीन प्रकार की स्त्री जाति का निर्माण कि जैसे उत्तमा, मध्यमा, और अधमा। उत्तम स्त्री धर्मयुक्ता एवं पतिभक्ता हो तथा प्राणान्त ( अत्यन्त कष्ट ) में भी पर पुरुष की सेवा नहीं करती है। म स्त्री बड़े पुरुषों से रक्षा की गई तथा डर से अन्य पुरुष की सेवा नहीं करती अधम स्त्री अत्यन्त दुष्ट, अधर्म करनेवाली तथा पतिसेवा न करनेवाली एवं क करनेवाली होती है। तीन प्रकार के भक्तों का लक्षण एवं फल का वर्ण ब्रह्माण्ड की रचना को भक्त जानते हैं। मुनि, देव और सन्त कष्ट से जान सम्पूर्ण संसार के अर्थ को मैं जानता हूं। ब्रह्मा, अनन्त, महेश्वर, धर्म, सनत्कु नर, नारायण, कपिल, गणेश, दुर्गा, लक्ष्मी, सरस्वती, वेद, वेदमाता एवं रा राधा विश्व के अर्थ को जानते हैं अन्य नहीं। गोलोक में भगवान् के वाम से सोलह वर्ष की वालिका की रचना हुई वही वेदमाता सावित्री, गायत्री आ नामों से विख्यात हुई। सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की रचना का वर्णन।

---

नन्दजी द्वारा पूछे गये चारों वण के भक्ष्याभक्ष्य एवं कर्मविपाक के उत्तर भगवान् ने कहा—ताम्बे और लोहे के बर्तन में दूध, नारियल का जल, लवण-क्त दूध, जला हुआ अन्न, मधु से मिला हुआ घृत, तैल एवं गुड़ और पीने के बाद चा हुआ जल अभक्ष्य एवं अपेय कहा है। सन्ध्या समय व दिन में दो बार भोजन षेध कहा है। जल, दूध, चूर्ण, घृत, लवण, स्वस्तिक, ( जलेवी ) गुड़, क्षीर खीर ), तक्र ( छाछ ) और मधु अपने हाथ से दूसरे के हाथ में देना गोमांस समान बताया है। चाँदी के पात्र में रक्खा हुआ कपूर भी अभक्ष्य है। जन के समय परोसनेवाला यदि खानेवाले को स्पर्श कर जाय तो वह अन्न बके लिये अभक्ष्य है। नेवला, गैंड़ा, महिष, पक्षी, सर्प, शूकर, गर्दभ; बिलाव, याघ्र, सिंहादि पशु, जलजन्तु मकरादि, गौ, हाथी घोड़े आदि मच्छर मक्षिकादि र वानर आदि को मारना एवं उनका मांस भक्षण करना मनुष्यमात्र के ये निषिद्ध है। भैंस व अजादि का दूध, दही व घृत का भक्षण नहीं करना हिये। विष्णुस्मृति में आया है—"न भक्ष्ये अजामहिषीक्षीरे।" हे नन्दजी! शुभ अशुभ कर्म भोगने से ही क्षय होता है अन्यथा नहीं। अच्छे कर्म करने से स्वर्ग प्ति व दुष्कर्म करने से नरक प्राप्ति होती है। गोहत्या करनेवाला गौ के लोम के तने वर्ष पर्यन्त बिच्छू की योनि को प्राप्त हो पश्चात् अन्यान्य योनि में जाता है! हत्या करनेवाला विष्ठा का कीड़ा होता है व स्त्री हत्या करनेवाला अति की कहा गया है तथा कालसूत्र नरक में जाता है। खजाना, फल व माया धन हरण करनेवाला यक्ष हो सौ वर्ष तक चाष पक्षी होता है। पुनः रतवर्ष में कृष्णवर्ण शूद्र बन दूसरे जन्म में अधिक अङ्गवाला ब्राह्मण होता है। श्चात् ब्राह्मणरूप में पुनः प्रगट हो ब्राह्मणों को भोजन करवाने से मुक्त होता है।

वंशहीन मनुष्य को एक लाख ब्राह्मणभोजन कराने से पुत्र प्राप्ति हो सक
क्रोधी मनुष्य सात जन्म पर्यन्त गदहा और कलहकारी सात जन्मतक
होता है। आचारहीन मनुष्य, यवन, हिंसा करनेवाला, गञ्जा, अदीक्षित
दुष्ट दृष्टि से देखनेवाला-काना, अहंकारी-कर्णहीन, वेद का निन्दा करने
बहरा, वाक्य हरण करनेवाला-गूंगा, हिंसक-केशहीन, मिथ्या बोलने
मूछ हीन और पुस्तक चोरी करनेवाला मूर्ख होता है। अकेला मिष्टान्न
वाला कालसूत्र नरक भोगकर पुनः नाना योनियों में जाता है। मनुष्
सुनार, स्वर्णवणिक् ( कोई जाति विशेष होती है ) कायस्थ ये धूर्त एवं
होते हैं। इनका हृदय छूरे की धार के समान एवं आदरभाव भी इनकी
होता है। सौ में कोई एक कायस्थ सज्जन होता है। उपरोक्त दो
अतः बुद्धिमान् मनुष्य इनमें विश्वास कम कर। प्रातःकाल शयन करने
संध्या व दिन में सोनेवाला, यज्ञोपवीत का हरण करनेवाला, त्रिकाल संध्
हीन, अशुद्ध संध्या करनेवाला और वेदवेदाङ्ग की निन्दा करनेवाला व्यक्ति तीर्थ
में पतित हो जाता है तथा स्वर्गमार्ग उसे नहीं मिलता है। एकादशी, शि
रामनवमी व जन्माष्टमी को भोजन करने से चाण्डाल योनि में जा
उपवास करने में असमर्थ हो तो हविष्यान्न भक्षण करे। जो मनुष्य
और देवता को नमस्कार नहीं करता है वह जीवनपर्यन्त अशुचि व यव
गया है। जो आये हुए ब्राह्मण को प्रणाम नहीं करता है वह ब्रह्मघाती कह
है। शास्त्र जाननेवाला ज्योतिषी लोभ के वशीभूत हो झूठ कहता है वह
जन्म तक बड़ा वानर होता है। नदियों में गङ्गा, तीर्थों में पुष्कर, नगरि
काशी, ज्ञानियों में शङ्कर, शास्त्रों में वेद, वृक्षों में अश्वत्थ, तपस्याओं में
की पूजा और जातियों में श्रेष्ठ ब्राह्मण जाति है। अध्याय का फल त
वाचक को सुवर्ण, रौप्य, वस्त्र, और ताम्बूल दान किया जाय।

---

नन्दजी के द्वारा केदार कन्या का विवरण पूछने पर श्रीकृष्ण बोले—स्वायम्भुव नु के प्रियव्रत व उत्तानपाद दो पुत्र हुए। उत्तानपाद के ध्रुव उसके नन्दसावर्णि और उसके केदार नामक पुत्र हुआ। वह राजा पूर्ण दानी व सदाचारी तथा ब्राह्मणों का भक्त था। कमला की कला से उत्पन्न हुई तथा यज्ञकुण्ड से पैदा हुई कन्या की से प्राप्ति हुई। कन्या ने कहा मैं तुम्हारी पुत्री हूं। राजा ने उसे भक्तिपूर्वक अपनी ी को अर्पण किया। केदार कन्या कृष्ण के लिये तप करने लगी। ब्रह्मा ने रदान दिया कि तुम्हें बाद में कृष्ण की प्राप्ति होगी। एक समय नदी तटपर ठी हुई कन्या की परीक्षा लेने धर्म आया। कन्या ने युवावस्थावाले सुन्दर ुष को देखकर पूजन किया और कहा – आप साक्षात् विप्ररूपी भगवान् हैं। र्म ने कहा—तुम किसकी पुत्री हो? तुम्हारा क्या नाम है? किस निमित्त मने तप किया है? जो इच्छा हो सो वर मांगो। वृन्दा ने कहा हे विप्र! मैं दार कन्या हूं, वृन्दा मेरा नाम है तथा भगवान् कृष्ण को पतिरूप में पाने के ये तप करती हूं यदि आप देने में समर्थ हैं तो मुझे यही वर दीजिये। तब र्मराज ने कहा—श्रीकृष्ण परब्रह्म परमात्मा हैं उनको लक्ष्मी एवं सरस्वती के वा अन्य कौन पासकता है। ब्रह्मस्वरूपा राधा उनकी स्त्री हैं। सम्पूर्ण देव, नव भगवान् की स्तुति करते हैं। सम्पूर्ण विभूति उन्हीं की है। गोलोक में धा ही भगवान् की सेवा कर सकती है अन्य नहीं। अतः तुम मुझे वरण करो सब राजाओं का स्वामी हूं मेरे पास आने से तुम्हें सम्पूर्ण संसार के भोग त होंगे। श्रीवृन्दा ने कह—हे महाभाग! ब्राह्मणों के लिये तप, सत्य एवं धर्म व्रत ही उत्तम कहा है। परस्त्री से सम्भोग करना अधर्मियों का कार्य है। धर्म करने से अमङ्गल कार्य का फल देखता हैं। उसे साक्षात् यमराज दण्ड देते हैं।

हे विप्र ! मैं तुम्हें भस्म कर सकती हूं किन्तु "अवध्याश्च द्विजातयः" द्विज अवध्य कहे हैं। कृष्ण द्वारा स्थापित किया गया धर्म मेरी रक्षा करता है। येन शुक्लीकृता हंसाः शुकाश्च हरितीकृताः। मयूराश्चित्रिता येन स मे रक्षां करोतु।

तत्पश्चात् धर्म को शाप कि तुम्हारा क्षय होगा। जब यमराज शाप देने लगे तब सूर्य ने रोका। तत्पश्चात् ब्रह्मादि देवों ने धर्मराज के जीवदान के लिए स्तुति की। तब वृन्दा ने कहा—मैं विप्ररूपी धर्मराज को नहीं जानसकी जिससे क्रोधित हो शाप दिया है। यदि मेरा व्रत, तप, सत्य और विष्णुपूजन सत्य है तो यह ब्राह्मण जीवित हो जाय। पुनः कलारूप धर्मराज को वृन्दा ने गोद में बैठाया। धर्मपत्नी मूर्ति ने भगवान् से प्रार्थना की हे महाराज ! मेरे स्वामी को जीवदान दो पतिहीन स्त्री संसार में पापिनी कही जाती है। तब भगवान् ने वृन्दा से कहा—हे देवि ! जितनी ब्रह्मा की आयु है वह तुमने तप करके प्राप्त की है अतः वह आयु धर्म को देकर गोलोक में जाओ पीछे वृषभानु की पुत्री होओगी तब मुझे प्राप्त करोगी। वृन्दा ने कहा—हे देवगण ! मेरे वचन मिथ्या नहीं हो सकते। मेरे मुख से तीन वार क्षय होने का वचन निकला है अतः सत्ययुग में पूर्ण पाद, त्रेता में त्रिपाद, द्वापर में द्विपाद और कलियुग में एक पाद हो पुनः पूर्ण हो जायगा। इतना कह वृन्दा का गोलोक में गमन।

## ८७ सनत्कुमारादिभिः सह कृष्णस्य समागमः

## आत्मयाथार्थ्यवर्णनम्

## दक्षकालनिर्णयवर्णनम्

नन्दजी ने पूछा कि हे कृष्ण तुम्हें वेद, देव, ब्रह्मा, ईश, शेष और सिद्धादिक नहीं जान पाते हैं अतः तुम्हारे यथार्थ स्वरूप का वर्णन करो। बाद सनक, सनातन आदि ऋषियों का कृष्ण के पास आगमन। सनत्कुमार

श्रीकृष्ण का परब्रह्म के विषय में विचार। श्रीकृष्ण बोले—हे सनत्कुमारजी! मैं ही यज्ञ, व्रत और तपस्याओं का दक्षिणा के साथ फल देनेवाला हूं। पुनः ब्रह्मा एवं पार्वती सहित शङ्कर व अन्य देवादिकों का आगमन। सनत्कुमार बोले—मैंने गोलोक में भगवान् को नहीं पाया तब मैं वैकुण्ठ में गया। उसके बाद क्षीरोद के पास वहां मैंने थकावट को दूर करने के लिये स्नान किया पुनः सौ योजन में फैले हुए कच्छप को बालुका में देखा। राघवमत्स्य ने उसका उद्धार किया। तब मैंने कहा—हे भक्त! तुम धन्य हो। उसने कहा—मेरे से धन्य क्षीरसागर है। क्षीरोद ने कहा मेरे से धन्य पृथ्वी है। पृथ्वी ने कहा—मेरे से धन्य शेष है। इस तरह उत्तरोत्तर धन्य कहते हुए दक्षिणा को सबसे अधिक धन्य कहा है। भगवान् दक्षिणा से फल देते हैं बिना दक्षिणा के यज्ञ फल नहीं देता। ...ना सुन नन्द आश्चर्य चकित हो गये तथा उन्हें मूर्छा आ गई। पश्चात् भगवान् द्वारा उनको चेतना की प्राप्ति हुई।

८ कृष्णस्य शक्तिदर्शने नन्दस्य मोहः १०१४
शिवकृतं भगवतीस्तोत्रम् १०१५
दुर्गाया वरप्रदानम् १०१७

श्रीकृष्ण बोले—हे तात! चेतना प्राप्त कर उठो। यह संसार जलबुद्बुद की तरह है। मोह को छोड़ो ब्रह्मस्वरूप पाकर भगवती की स्तुति करो। जिस स्तोत्र को पढ़कर शम्भु ने त्रिपुरासुर को मारा वह तुम्हें कहता हूं। श्रीकृष्ण ने कहा—रण में दुःखित शङ्कर को देखकर ब्रह्मा ने कहा—दुर्गा की स्तुति करो शक्ति की सहायता के बिना कोई भी किसी को नहीं जीत सकता। ब्रह्मा के वचनों को सुनकर रणग्रस्त शङ्कर द्वारा दुर्गा की स्तुति की गई। शङ्कर ने कहा हे महामाये! मेरे ऊपर दया कर शत्रु का संहार करो। तब दुर्गा ने कहा—आप माया शक्ति से असुर का संहार करो। पुनः भगवती ने कहा—वर मांगो।

शङ्कर ने कहा—दैत्य नष्ट हो यही वरदान दीजिये। भगवती ने कहा—
स्मरण करो। शङ्कर का भगवान् का स्मरण करना एवं वृषरूप भगवान्
वापी पान व शङ्कर द्वारा त्रिपुर का संहार। इस स्तोत्र राज को पढ़ने से
बन्ध्या भी पुत्र पैदा कर सकती है। यह स्तवराज हरएक व्यक्ति को नहीं
चाहिये यह परम गोपनीय है। दुर्गा का अपने स्थान को गमन।

## ८९ नन्दम्प्रति श्रीकृष्णवाक्यम्

श्रीकृष्ण ने कहा—हे व्रजराज! आपने सब तत्व जान लिया है
जाइये। मेरे बालभाव के अपराधों को क्षमा कीजिये। यशोदा के साथ
सुख भोग रोहिणी, गोपिका, राधा की माता कलावती एवं राधा के साथ गो
जावेंगे। गोलोक से अमूल्य रत्नों से युक्त एक कोटि रथ आयें तो आ
शरीर छोड़ दिव्य रूप धारण कर गोलोक में जावेंगे। नन्दजी ने
हे कृष्ण! चारों युग के धर्म विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये। कलिशेष में पृथि
एवं प्राणियों की क्या गति होगी? तत्पश्चात् कृष्ण द्वारा मधुर कथा का क

## ९० चतुर्युगाणां धर्मादिकथनम्
## कलिधर्मादिकथनम्

श्रीकृष्ण ने कहा—सत्ययुग में सम्पूर्ण मनुष्य धार्मिक थे तथा धर्म,
दया पूर्ण रूप से विराजमान थे। वेद, वेदाङ्ग, इतिहास, पुराण,
पञ्चरात्र और धर्मशास्त्र पूर्ण रूप में थे। ब्राह्मण वेदों के जाननेवाले व
के परम भक्त थे। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्र चारों वैष्णव थे। शूद्र ब्राह्मण
सेवा करनेवाले, राजा लोग धार्मिक, शिष्य गुरुभक्त, पुत्र पितृभक्त, स्त्रियाँ
भक्ता व पतिव्रता थी। ब्राह्मणों से कर नहीं लिया जाता था। सब
कालाभिगामी थे एवं कोई भी स्त्रीलोभी, लम्पट न थे। वृक्ष पूर्णफल देनेवा

एँ पूर्ण दूध देनेवालीं तथा मनुष्य सब बलवान् तथा सुन्दर थे उनमें कईएक
रुष लक्ष वर्षकी आयु प्राप्त करते थे। सब स्त्री-पुरुष पण्डित थे। कोई भी रोगी,
र्त, पापी और पाखण्डी नहीं थे। त्रेता में धर्म तीन पाद, द्वापर में दो पाद
था कलियुग में एक चरण से विराजमान है। जबतक पृथ्वी पर देव एवं
ास्त्रों की पूजन है तबतक सत्य एवं धम का अंश रहेगा। नन्दजी ने कहा
ीर्थ, साधु, ग्राम्यदेव और शास्त्र पृथ्वी पर कबतक रहेंगे? श्रीकृष्ण बोले—
लियुग में १० हजार वर्ष पर्यन्त भगवान् पृथ्वी पर रहेंगे। देवताओं की
तिमा, शास्त्र एवं पुराणों की पूजा भी उतने ही वर्ष तक तथा गङ्गा नदी तीर्थ
हजार वर्ष पर्यन्त रहेंगे। पूर्ण अधर्म होने से चारों वर्णों का एक ही वर्ण बन जायगा।
न्त्रयुक्त विवाह, सत्य, क्षमा आदि न रहेंगे। सभी अभक्ष्य भक्षण करकेवाले,
भी एवं सन्ध्या व शास्त्रों से विहीन हो जायेंगे। नारियों में कोई भी सती न
गी। वे घर-घर में कुलटा और कलहकारिणी होंगी। पुत्र द्वारा पिता का
रस्कार व शिष्य द्वारा गुरु का तिरस्कार होगा। निर्धन मनुष्य, भूमि धान्यहीन,
ध हीन गौ, शौचसन्ध्याहीन ब्राह्मण सब स्वच्छन्द विचरनेवाले, शिश्नोदर
रायण, जातिहीन गुरु, म्लेच्छ राजा लोग, यवन एवं धर्म की निन्दा करनेवाले
ंगे। नदी, नद, कन्दरा, तालाव और सरोवर सारे ही जल एवं पद्मों से हीन
ंगे। मनुष्य कटु बोलनेवाले व निर्दय होंगे। कलियुग के बाद सत्ययुग की प्रवृत्ति
गी। हे नन्दजी! काल सम्पूर्ण कार्य करता है। वही सृष्टि की रचना
रनेवाला, पालक, संहारकर्ता, विरोध, विच्छेद व प्रीति करता है। नन्दजी ने
हा—हे कृष्ण प्राणों से भी अधिक प्रिय राधा का स्मरण कैसे नहीं करते हो?
क बार कुछ दिन के लिये गोकुल चलो। इतना कह नन्द द्वारा नेत्रों के जल से
कृष्ण को सिंचन करना।

---

## ९१ गोकुले उद्धवस्यप्रेषणम्

श्रीभगवान् बोले—मेरे आने-जाने का कारण शीघ्र ही उद्धवजी कह
वसुदेव, देवकी, बलदेव, अक्रूर और उद्धव का आगमन। वसुदेवजी ने
हे नन्द ! आप पूर्ण ज्ञानी हैं तथा मेरे मित्र हैं। महोत्सव में पुत्र का दर्शन
करेंगे। देवकी ने कहा—जैसे यह हम दोनों का पुत्र है वैसे आपका भी है।
साथ मथुरा में कुछ समय ठहरिये। भगवान् ने कहा – हे उद्धव ! व्रज में
व्रजवासियों को आध्यात्मिक ज्ञान दे नन्दजी की रहने की स्थिति व मेरी
माता से कह देना। इतना सुन उद्धवजी का वृन्दावन गमन।

## ९२ गोकुलं गत्वा तच्छोभादिदर्शनम्

### गोकुलशोभावलोकनम्

### उद्धवकृतं राधास्तोत्रम्

नारायण बोले—श्रीकृष्ण की आज्ञा से उद्धवजी श्रीगणेश को प्रणा
नारायण, शंभु, दुर्गा, लक्ष्मी, सरस्वती, गङ्गा और महेश का स्मरण कर मङ्गल
पदार्थों को देखते हुए जाना। उद्धवजी का यशोदा व रोहिणी के साथ वार्ता
यशोदा का वृन्दारण्य की देवता भवानी का पूजन करना। उद्धव का
की शोभा का देखना। सुन्दर रासमण्डल का देखना तथा गोकुल व वृन्
की शोभा का वर्णन। उद्धव द्वारा राधा की स्तुति। उद्धवकृत स्तोत्र प
बन्धुविच्छेद, रोग व शोक नहीं होते हैं।

## ९३ राधोद्धव संवादकथनम्

उद्धव की स्तुति को सुन राधा ने काले रंग के मनुष्य को देखकर
आप कौन हैं ? आपका क्या नाम है ? और क्यों आये हैं ? कृष्णाकृति

मैं आपको कृष्ण का पार्षद मानती हूं। कृष्ण और बलराम की कुशल कहिये। नन्द क्या कारण से वहां ठहरे हैं। श्रीकृष्ण जब वृन्दावन को आयेंगे तब मैं उनके साथ रासक्रीड़ा करूँगी। उद्धव ने कहा—हे वरानने! मैं उद्धव नाम का कृष्ण का पार्षद हूं। श्रीकृष्ण का शुभसंदेश देने आया हूं। नन्द, बलराम और श्रीकृष्ण कुशल से हैं। श्रीराधा ने कहा—यहां सम्पूर्ण शोभाशाली वैभव विराजमान है किन्तु मेरा प्राणनाथ नहीं हैं। हा कृष्ण! हा रमानाथ!! कहकर राधा का मूर्छित होना। उद्धव का चकित होना एवं राधा की सात सखियों द्वारा सेवा करना। उद्धव ने कहा—हे देवि! तुम सब देव, सिद्ध योगियों की स्वामिनी हो। कृष्ण, बलराम, व नन्दजी सहित जल्दी ही यहां आयेंगे। तुम शान्ति धारण करो। इतना सुन राधा द्वारा उद्धवजी को रत्नयुक्त अंगूठी का देना। श्रीराधा और उद्धव का परस्पर कथोपकथन। श्रीराधा ने कहा—उद्धवजी नारियों के मन की बात कोई भी विद्वान् नहीं जान सकता। कुछ शास्त्र के अनुसार वर्णन किया जाता है वेद भी जिसको कहने में समर्थ नहीं है शास्त्र क्या कह सकते हैं। मैं आपको सम्पूर्ण कहूंगी और आप कृष्ण को कह दीजियेगा। मैं कुल, लज्जा और भय को त्याग श्रीकृष्ण का चिन्तन करती हूं। इतना कहकर श्रीकृष्ण का ध्यान कर राधा का मूर्छित होना।



श्रीनारायण बोले—राधा को मूर्च्छित देख उद्धव ने चेतना कराकर कहा हे जगन्मातः! जागो मैं आपको प्रणाम करता हूं। आपके चरणकमल की रज से विश्व पवित्र होता है सब आपको ही भजते हैं। माधवी एवं मालती द्वारा राधा को सान्त्वना। मालती ने कहा हे राधिके! कौन किसका प्रिय है

व कौन अप्रिय है सज्जन लोग समय के अनुसार कार्य करते हैं। पश्चात्
ने कहा—अरसिक की नारियों को सुख का अनुभव नहीं होता है।
विद्युज्ज्वाला जले रेखा खलानां प्रीतिरेव च। न नीतिर्नीतिशस्त्रेषु सुविश्वासः खले
तुम निरन्तर कृष्ण का ध्यान करती हो। कृष्ण मथुरा में और तुम का
वन में, यदि तुम प्राणों का त्याग करदोगी तो भी श्रीकृष्ण प्रकट नहीं हों
चन्द्रमुखी शशिकला, सुशीला, रत्नमाला, पारिजाता और माधवी की वार्ता
उद्धव का मूर्छित होना। पुनः उद्धव ने कहा—यह गोपियों के चरणारवि
की रज से पवित्र भारतवर्ष धन्य है। भारतवर्ष की स्त्रियों में गोपियां धन्य
कृष्ण की भक्ति को योगीन्द्र महेश्वर, राधा, गोपियां, व गोलोकवासी जानते
कुछ सनत्कुमार, ब्रह्मा और सिद्ध भक्त जानते हैं। मैं भी गोपिकाओं का से
बन भगवान् का कीर्तन करूँगा। गोपियों से बढ़कर कोई भक्त नहीं
कलावती ने कहा—पितरों की मानसी कन्या धन्या, मेना और कलावती वि
को देखने क्षीरसागर पर गईं वहां सनत्कुमार को प्रणाम न करने से उसने
दिया कि तुम्हारा जन्म भूमि पर होगा। कालिका ने कहा उद्धव सम्पूर्ण
नारी, देव, सिद्ध श्रीकृष्ण को जानते हैं। इस समय किसी युक्ति से राधा
प्रबोधित करो। उद्धव ने राधा से कहा—हे जगन्मातः! मैं श्रीकृष्ण भक्तों
सेवक का सेवक हूं उठो मेरे ऊपर कृपा करो मैं फिर मथुरा जाऊँगा।

## ९५. राधोद्धवसंवादवर्णनम् १०

श्रीनारायण बोले—उद्धव के वचनों को सुनकर राधा ने कहा हे वत्स
मथुरा में श्रीकृष्ण के प्रति मेरे सम्पूर्ण वचनों को कहकर श्रीकृष्ण को
लेआओ। मेरे समान कौन दुःखिनी होगी जो श्रीकृष्ण जैसे पति के होने पर
विरहयुक्त रो रही हूं। राधा के समान कोई भी स्त्री दुःखित नहीं है।
निर्दयी विधाता से वञ्चित की गई हूँ। उस श्रीकृष्ण को कभी भी

नहीं सकती। काल की गति बलवान् है मेरे को बोधित कराने में सावित्री, सरस्वती, वेद, वेदाङ्ग, सन्त, देवता, अनन्त, शम्भु, गणेश, विधाता या कोई भी समर्थ नहीं हैं।

स्थितेर्गतिश्चिन्तनीया मार्गशून्ये कुतो गतिः।
कालसाध्यश्च सर्वश्च सुखंदुःखं शुभाशुभम्॥

हे उद्धव मथुरा जाओ और श्रीकृष्ण का मुख देखो। राधा का वचन सुनकर उद्धवजी का रोदन करना।



श्रीनारायण बोले—राधा के चरणों में नतमस्तक एवं रोते हुए उद्धव को माधवी ने कहा – हे उद्धव! क्षण भर ठहरकर राधा से गुप्त ज्ञान की प्राप्ति करो। उद्धव ने श्री राधा से कहा कि प्राणी अकेला ही पृथ्वी पर आता है और अकेला ही जाता है। कर्मों के अनुसार पैदा होता ओर कर्मों के अनुसार ही जाता है। हे देवि! जो आपने मुझे रत्नादि दिये हैं वे मेरे साथ जायेंगे नहीं उनसे मेरा क्या प्रयोजन है इस लिये मुझे संसार समुद्र से पार होने का उपाय कहिये। उद्धव के वचन सुन हँसकर राधा ने कहा हे उद्धव! माधवी के वचन से तुमने प्रश्न किया है किन्तु मैं स्त्री जाति हूं क्या ज्ञान देसकती हूं। शुद्ध काल की गति भगवान् जानते हैं किन्तु गोलोक के रासमण्डल में कालगति देखी है वह तुम्हें कहती हूं। मनुष्य सम्पूर्ण संसार के स्वामी कालरूपी भगवान् को सेवन करने से पार हो सकता है। वही भगवान् रविरूप से पुण्यात्मा एवं शुद्ध भक्तगण तथा सब की आयु हरण करते हैं। हे उद्धव! विधाता के मानसिक पुत्र सनकादिकों को देखो जो ज्ञानियों को भी गुरु एवं अवस्था में पांच वर्ष के हैं। इनका स्मरण करने से हरि की भक्ति व तीर्थ स्नान का फल मिलता है। मार्कण्डेय को देखो जो

